है, अपनी माता के ऋण से छुटकारा नहीं पा सकता, केवल सौत्रामणि यज्ञ करने से ही उऋण हो सकता है ।'' याज्ञवल्क्य (1/35) के अनुसार अपने गुरु, आचार्य एवं उपाध्याय से माता बढ़कर है । अनुशासनपर्व (105/14-16) का कहना है कि माता महत्ता में दस पिताओं से, यहाँ त कि सारी पृथिवी से बढ़कर है, माता से बढ़कर कोई गुरु नहीं है । शान्तिपर्व (267) में भी माता की प्रशंसा की गयी है । अत्रि (151) के मत से माता से बढ़कर कोई अन्य गुरु नहीं है । पाण्डवों ने अपनी माता कुन्ती को सर्वोच्च सम्मान दिया था । आदिपर्व (37/4) में आया है -- ''सभी प्रकार के शापों से छुटकारा हो सकता है किन्तु माता के शाप से छुटकारा नहीं प्राप्त हो सकता।''[1]

## विधवा की स्थिति

आपस्तम्ब, मनु एवं नारद ने पुत्रहीन पुरुष की विधवा को उत्तराधिकारी नहीं माना है, किन्तु गौतम (28/19) ने उसे सपिण्डों एवं सगोत्रों समान ही सम्पत्ति का उत्तराधिकारी माना है । प्राचीन काल में विधवा को दायाधिकार नहीं था, इस विषय में हमें शाकुन्तल (6) से प्रकाश मिलता है, जहाँ मन्त्री ने राजा को लिखा है कि मरणशील वणिक् की सम्पत्ति विधवा को न मिलकर राजा को मिलेगी । किन्तु याज्ञवल्क्य (2/135), विष्णु एवं कात्यायन ने कहा है कि पुत्रहीन पुरुष की विधवा प्रथम उत्तराधिकारी है । इससे स्पष्ट है कि मध्य काल में प्रारम्भिक सूत्रकाल की अपेक्षा विधवा के अधिकार अधिक सुरक्षित थे। किन्तु अन्य बातों में स्त्रियों की दशा में अवनति होती गयी, वे शूद्र के समान समझी जाने लगी। यास्क के समय में उत्तर भारत में विधवा को उत्तराधिकार नहीं प्राप्त था, क्योंकि उन्होंने दक्षिण के देशों की विधवा के ही उत्तराधिकार की चर्चा की है--''दक्षिणी देशों में पुत्रहीन पुरुष की विधवा सभा में जाती है, चौकी पर खड़ी होती है, वह पति की सम्पत्ति पाती है।''

ऋग्वेद (4/18/12, 10/18/7, 10/40/2 एवं 8) में विधवा शब्द कई बार आया है, किन्तु इनमें अन्तिम अर्थात् ऋग्वेद 10/40/2 को छोड़कर अन्य अंश विधवा की दशा पर कोई विशेष प्रकाश नहीं डालते । ऋग्वेद (1/87/3) में आया है कि मरुतों की अति शीघ्र गतियों से पृथिवी पतिहीन स्त्री की भांति कांपती है । इससे प्रकट होता है कि विधवाएं या तो दुःख के मारे या बलात्कार के डर से कांपती थी । ''प्रैषामज्मेषु विधुरेव रेजते भूमिर्यामेषु युद्ध युज्यते शुभे''

---

1. 1. न मातापित्रोरन्तरं गच्छेत्पुत्रः। कामं मातुरेवानुब्रूयात्सा हि धारिणी पोषणी च । न पुत्रः प्रति मुच्येतान्यत्र सौत्रामणियागाज्जीवन्नृणान्मातुः। शंखलिखित (संस्कारप्रकाश पृ. 479) और देखिए विवादरत्नाकर (पृ. 357), स्मृतिचन्द्रिका (जिल्द 1, पृ. 35) ।

   2. नास्ति मातृसमा छाया नासित मातृसमा गतिः। नास्ति मातृसमं त्राणं नास्ति मातृसमा प्रिया।।
   शान्तिपर्व (267-31), माता गुरुतरा भूमेः । वनपर्व 313/60, नास्ति वेदात्परं शास्त्रं नास्ति मातुः परो गुरुः। नास्ति दानात्परं मित्रमिह लोके परत्र च ।। अत्रि 151, नास्ति सत्यात्परो धर्मो नास्ति मातृसमो गुरुः। शान्ति. 343/18 ।

   3. सर्वेषामेव शापानां प्रतिधातो हि विद्यते । न तु मात्राभिशप्तानां मोक्षः क्वचन विद्यते ।। आदिपर्व 37/4।

महाभारत के आदिपर्व में आया है कि 'जिस प्रकार पृथ्वी पर पड़े मांस के टुकड़े पर पक्षी गण मड़राते हैं, उसी प्रकार पतिहीन स्त्री पर पुरुष टूट पड़ते हैं --उत्सृष्टमामिषं भूमौ प्रार्थयन्ति यथा खगाः। प्रार्थयन्ति जनाः सर्वे पतिहीनां तथा स्त्रियम्। इसी प्रकार शान्ति पर्व में आया है कि बहुत से पुत्रों के होने पर भी सभी विधवायें दुःखी है । 'सर्वापि विधवा नारी बहुपुत्रापि शोचते ।' (शान्तिपर्व 148/2)

हिन्दू विधवा की स्थिति अत्यन्त शोचनीय थी और उसका भाग्य तो किसी भी स्थिति में स्पृहणीय नहीं माना जा सकता । वह अमंगल सूचक थी और किसी भी उत्सव में, यथा विवाह में, किसी प्रकार का भाग नहीं ले सकती थी । उसे न केवल पूर्ण रूप से साध्वी रहना पड़ता था, चाहे वह बचपन से ही विधवा क्यों न हो, प्रत्युत उसे संन्यासी की भांति रहना पड़ता था, कम भोजन और कम वस्त्र धारण करना पड़ता था । उसके सम्पत्ति-अधिकार न कुछ थे । यदि उसका पति पुत्रहीन मर गया तो उसे मौलिक रूप से उत्तराधिकार नहीं मिलता था । कालान्तर में उत्तराधिकार के विषय में उसकी स्थिति में सुधार हुआ । हिन्दू संयुक्त परिवार में विधवा को केवल भरण-पोषण का अधिकार है (बंगाल में कुछ अधिक अधिकार हैं), जिसे वह अन्य पुरुष के सम्पर्क में जाने पर खो देती है । यदि वह पुनः नैतिक जीवन व्यतीत करने लगे तो उसे जीवन-चर्या का अधिकार प्राप्त हो सकता है । यदि पति की पृथक् रूप से सम्पत्ति हो गयी हो और उसे एक पुत्र या कई पुत्र हों तो उसकी विधवा को केवल भरण-पोषण का ही अधिकार मिलता है । यह स्थिति अभी कुछ दिनों तक रही है किन्तु अब विधवा की अवस्था में कुछ सुधार हुआ है ।

स्त्रियाँ क्रमशः उपनयन, वेदाध्ययन तथा वैदिक मन्त्रों के साथ संस्कार-सम्पादन के सारे अधिकारों से वंचित होती चली गयीं, और इस प्रकार वे पूर्णतः पुरुषों पर आश्रित हो गयी । उनकी दशा, इस प्रकार, अन्त्यज की दशा के समान हो गयी । सभी द्विजों को पवित्र होने के लिए तीन बार आचमन करना आवश्यक है । किन्तु नारी एवं अन्त्यज को केवल एक बार (मनु 5/139, याज्ञवल्क्य 1/21) । द्विजातियां वैदिक मन्त्रों के साथ स्नान करती थीं । स्त्रियां एवं शूद्र बिना मन्त्रों के अर्थात् मौन रूप से । शूद्र और स्त्रियां आम -श्राद्ध (बिना पके भोजन के साथ) करती थीं । स्त्रियों एवं शूद्रों की हत्या पर समान दण्ड मिलता था (बौधायनधर्मसूत्र 2/1/11-12, पराशर 6/16)। साधारणतः स्त्रियां, बच्चे एवं जीर्ण पुरुष साक्ष्य नहीं दे सकते थे । (याज्ञवल्क्य 2/70, नारद, ऋणादान 178, 190, 192), किन्तु मनु (8/67-70), याज्ञवल्क्य (2/72) एवं नारद (ऋणादान 155) ने स्त्रियों के झगड़ों में स्त्रियों को साक्ष्य देने को कह दिया है ।

**विधवा विवाह की स्थिति**

पुनर्भू शब्द उस विधवा के लिए प्रयुक्त होता है, जिसने पुनर्विवाह किया हो । स्मृतिचन्द्रिका 175 में कहा गया है कि ''वाचा दत्ता मनोदत्ता कृतकौतुकमङ्गला। उदकस्पर्शिता या च या च पाणिगृहीतिका ।। अग्निं परिगता या च पुनर्भूः प्रसवा च या । इत्येताः काश्यपेनोक्ता दहन्ति

कुलमग्निवत् ।।

नारद (स्त्रीपुंस, 97), पराशर (4/30), एवं अग्निपुराण (154/5-6) में एक ही श्लोक आया है, यथा ''नष्टे मृते प्रव्रजिते क्लीबे च पतिते पतौ। पञ्चस्वापत्सु नारीणां पतिरन्यो विधीयते।।'' नारद (स्त्रीपुंस प्रकरण 97) । इसका अर्थ है --''पांच विपत्तियों में स्त्रियों के लिए द्वितीय पति आज्ञापित हैं, जब पति नष्ट हो जाय (उसके विषय में कुछ सुनाई न पड़े), मर जाय, संन्यासी हो जाय, नपुंसक हो या पतित हो ।''

समृत्यर्थसार (लगभग 1150 ई. से 1200 ई. तक) ने कई मत प्रकाशित किये हैं, यथा--

1. कुछ लोगों के मत से यदि सप्तपदी के पूर्व ही वर मर जाय तो कन्या का विवाह पुनः हो जाना चाहिए,

2. अन्यों का कहना है कि समागम (सम्भोग हो जाने के) के पूर्व यदि पति/मर जाय तो पुनर्विवाह हो जाना चाहिए,

3. कुछ लोगों के मत से यदि विवहोपरान्त कन्या के रजस्वला होने के पूर्व/पति मर जाय तो पुनर्विवाह हो जाना चाहिए तथा

4. कुछ अन्य लोगों के अनुसार गर्भ गहरने के पूर्व पुनर्विवाह आज्ञापित है ।

मनु (4/162) ने विधवा के पुनर्विवाह का विरोध किया है--''सदाचारी नारियों के लिए दूसरे पति की घोषण कही नहीं हुई है ।

न द्वितीयश्च साध्वीनां क्वचिद् भर्तोपदिश्यते । मनु 5/162, न विवाहविधावुक्तं विधवावेदनं पुनः। मनु 9/65, सकृत्कन्या प्रदीयते। मनु 9/47, पाणिग्रहणिका मन्त्राः कन्यास्वेव प्रतिष्ठिताः। मनु 8/226 । ब्रह्मपुराण में आया है कि ''यदि सा बालविधवा, बलात्त्यक्ताऽथवा क्वचितो । तदा भूयस्तु संस्कार्या गृहीता येन केचचित् ।।

कौटिल्य (3/4) ने मनोहर नियम दिये हैं --''विदेश गये हुए या संन्यासी, या मरे हुए पति को पत्नी को सात ऋतुमास तक प्रतीक्षा कर, तथा यदि उसे एक बच्चा हो, तो साल भर तक प्रतीक्षा कर अपने पति के सगे भाई से विवाह कर लेना चाहिए । यदि कई भाई हों तो उसे अपने पति की सन्निकट अवस्था वाले भाई से, जो सदाचारी हो, उसका भरण-पोषण कर सके या वह जो सबसे छोटा हो या अविवाहित हो, उससे विवाह करना चाहिए । यदि कोई भाई न हो तो वह अपने पति के सपिण्ड से या उसी जाति के किसी से भी विवाह कर सकती है।''

विधवा के पुनर्विवाह के विषय में अथर्ववेद की कुछ उक्तियाँ भी विचारणीय हैं । अथर्ववेद (5/17/8-9) में आया है --''यदि कोई स्त्री पहले दस अब्राह्मण पति करे, किन्तु अन्त में यदि वह ब्राह्मण से विवाह करे, तो वह उसका वास्तविक पति है । इसका तात्पर्य यह है कि

यदि स्त्री को प्रथम क्षत्रिय या वैश्य पति हो, तो यदि वह उसकी मृत्यु के उपरान्त किसी ब्राह्मण से विवाह करती है तो वही उसका वास्तविक पति कहा जायगा । (अथर्ववेद (9/5/27-28) में पुनः आया है --''यदि कोई स्त्री एक पति से विवाह करने के उपरान्त दूसरे से विवाहित होती है, यदि वे (दोनों) एक बकरी और भात की पांच थालियां देते हैं तो वे दोनों एक-दूसरे से अलग नहीं होंगे । दूसरा पति अपनी पुनर्विवाहित पत्नी के साथ वही लोक प्राप्त करता है । यहां पर भी पूनर्भू शब्द प्रयुक्त हुआ है । हो सकता है कि यहां मनोदत्ता कन्या के ही पुनर्विवाह की चर्चा हो। चाहे जो हो, यह स्पष्ट लक्षित होता है कि इस प्रकार का विवाह तब तक अच्छा नहीं गिना जाता था जब तक कि कन्या का पाप या लोकापवाद यज्ञ से दूर न कर दिया जाय । इतना स्पष्ट है कि अथर्ववेद के मत में विधवा का पुनविवाह निषिद्ध एवं वर्जित नहीं माना जाता था । तैत्तिरीय संहिता (3/2/4/4) में दैधिषव्य (विधवापुत्र) शब्द आया है । गृह्यसूत्र विधवा-पुनर्विवाह के विषय में मौन है । लगता है, तब तक वह विवाह वर्जित सा हो चुका था, केवल यत्र-तत्र ऐसी घटनाएं घट जाया करती थीं । ब्राह्मणों एवं उनके समान अन्य जातियों में सम्मान के विचार से विधवा-विवाह शताब्दियों से वर्जित रहा है। प्राचीनतम ऐतिहासिक उदाहरणों में रामगुप्त की रानी ध्रुवदेवी का (पति की मृत्यु के उपरान्त) अपने देवर चन्द्रगुप्त से विवाह अति प्रसिद्ध रहा है ।

**निष्कर्ष**

उपर्युक्त विश्लेषण से यह निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है कि भारतीय जीवन पद्धति में विधवा का स्थान

# विशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के अनुसार 'तत्त्वमसि' वाक्यार्थ-विमर्श

**प्रो. केदार प्रसाद परोहा**

हिन्दूशास्त्रों का मूल वेद है, वेद अनन्त ज्ञान के भण्डार हैं, वेदों का ज्ञानकाण्ड शीर्षस्थानीय है, जो उपनिषद् या वेदान्त के नाम से प्रख्यात है। उपनिषदों में ब्रह्म के स्वरूप का यथार्थ निर्णय है, साथ ही उसकी प्राप्ति हेतु साधकों के लिये विभिन्न उपासनाओं का प्रतिपादन है। उनमें जो प्रतीकोपासना का वर्णन है, वह भी एक-देशीय और सर्वदेशीय दोनों प्रकार से व्यक्त है।

परमात्मा की प्राप्ति के लिये, दृष्टान्त, उदाहरण, संकेत तथा विधि-निषेधात्मक वाक्यों के द्वारा अनेक युक्तियों से विभिन्न साधन बतलाये गये हैं; उनमें से किसी भी एक साधन के अनुसार समुचित अनुष्ठान के माध्यम से मनुष्य को परमात्मा की प्राप्ति हो सकती है। उपनिषदुक्त साधन इस प्रकार से हैं–1. भेदोपासना, और 2. अभेदोपासना– ये दो तरह की उपासनाएँ हैं। भेदोपासना के भी दो प्रकार हैं, एक तो वह, जिसके साधन में भेदभावना बनी रहती है, फल में भी भेद ही रहता है; और दूसरी वह है, जिसमें साधनाकाल में तो भेद रहता है, परन्तु फल में अभेद होता है।[1]

भेदोपासना में तीन तत्त्व अनादि मानते जाते हैं– 1. माया (प्रकृति) 2. जीव और 3. मायापति परमेश्वर यह सिद्धान्त उपनिषदों में उद्धृत हैं। प्रकृति जडपदार्थ है, इसके कार्य का स्वरूप यह है जो क्षणिक, नाशवान् और परिणामी है। जीवात्मा और परमेश्वर–दोनों ही नित्य चेतन एवं आनन्द स्वरूप हैं, किन्तु जीवात्मा अल्पज्ञ है और परमेश्वर सर्वज्ञ हैं। जीव असमर्थ है, परमेश्वर-सर्वसमर्थ हैं, जीव अंश है परमात्मा अंशी है, जीव भोक्ता है परमेश्वर साक्षी हैं, जीव उपासक है, परमात्मा उपास्य हैं। वे परमेश्वर समय-समय पर प्रकट होकर जीवों के कल्याण हेतु उपदेश भी देते हैं।[2] जैसे माया नामक कामधेनु गाय के दो बछड़े हैं– जीव और ईश्वर। ये दोनों इच्छानुसार द्वैतरूप दुग्ध का पान करते हैं, परतु परमार्थतः तो अद्वैत ही है। किसी आचार्य ने कहा है कि–

---

1. क. परभक्तिपरज्ञानपरमभक्तिरूपक्रमवतीप्रपत्त्यङ्गिका च। सा द्विविधा-साधनभ्ज्ञक्तिफलभक्तिभेदात्।– यतीन्द्रमतदीपिका, पृ. 139.
   ख. फलभक्तिस्तु भगवदनुग्रहकृता भवेत्।
   अत एव हरिः साक्षात्सिद्धोपायत्वमश्नुते।। –वेदान्तकारिकावलीविमर्श, कारिकासंख्या, 7/14.
2. क. अयमेव सर्वस्व जगतः कारणम्, स्वरूपविशिष्ट ईश्वर एवास्य जगतः कारणम्। –तत्त्वत्रय, 11 पृ. 239.
   ख. नारायणो जगन्मूर्तिरनन्तात्मा सनातनः, ऋषयः पितरो देवाः महाभूतानि धातवः। जगङ्गमाजङ्गमं चेदं जगन्नारायणोद्भवम्। –महाभारत-वेदार्थसंग्रहः, पृ. 112.

**मायाख्यायाः कामधेनोर्वत्सौ जीवेश्वरावुभौ।**
**यथेच्छं पिबतां द्वैतं तत्त्वमद्वैतमेव हि।।**

मुख्य बात यह है कि अद्वैतवाद और व्यावहारिक द्वैतवाद-दोनों ही वेद सम्मत हैं। पूर्वकाल में जिन गुरुजनों ने पद, वाक्य, प्रमाणों के द्वारा विवेचन करते हुये वेदान्तों की व्याख्या की है, उन्हें मैं सर्वदा नमस्कार करता हूँ। क्योंकि ब्रह्मसूत्रों में श्रुति का सार तत्व है। आचार्यों ने प्रस्थानत्रयी के आधार पर सम्प्रदायगत व्याख्याओं से अपने सिद्धान्तों को प्रकट किया है।[1] शङ्कराचार्य ने बार-बार इस बात को आग्रहपूर्वक कहा है कि ईश्वर विषयक ज्ञान का एकमात्र सर्वश्रेष्ठ साधन श्रुति है, वे वेदों को स्वतः प्रकाश तथा स्वतः प्रमाण मानते हैं, तथा इसकी घोषणा भी करते हैं।[2] आचार्य शङ्कर के मत में निर्गुण ब्रह्म एवं सगुण-ब्रह्म एक ही वस्तु के दो रूप हैं। कहते हैं कि स्वरूप दृष्टि से ब्रह्म निर्गुण है, जगत् के सम्बन्ध से ब्रह्म सगुण है। स्वरूप लक्षण व तटस्थ लक्षण के सिद्धान्त से एक अनन्त, सनातन आनन्दतत्त्व में द्वैत की उद्भावना किये बिना भी विभेद की स्थापना के कारण समर्थ हुये। आचार्य शङ्कर यह भी कहते हैं कि जगत् की व्यावहारिक सत्ता, ब्रह्म की पारमार्थिक सत्ता पर अवलम्बित है।[3] तथा मूलतः दोनों एक ही हैं।[4]

मेरे विचार से इसी प्रकार अद्वैत, विशिष्टाद्वैत एवं द्वैत, द्वैताद्वैत, शुद्धाद्वैत, सिद्धान्तों की एकता भी अक्षुण्ण है। यहाँ भी श्रीकृष्ण की वाणी सदा की भाँति हमें समन्वय की कुञ्जी प्रदान करती है, भगवान् का कथन है कि- ज्ञानयोगी निर्गुण निराकार ब्रह्म का ज्ञानयज्ञ के द्वारा अभिन्न भाव से पूजन करते हुए मेरी उपासना करते हैं, कुछ लोग विराट् स्वरूप परमेश्वर की पृथग्भाव से उपासना करते हैं। जबकि सायुज्य और कैवल्य स्वरूप में कोई भेद नहीं है।[5] परमात्मा को लोग परस्पर प्रतिकूल, विरोधी और विनाशी समझते हैं किन्तु भगवान् श्रीकृष्ण ने तो यहाँ तक कहा कि समस्त उपनिषदों के सारतत्त्व श्रीमद्भगवाद्गीता में नारायण तो सामञ्जस्य, समता और एकता से पूर्ण सम्पन्न हैं।

---

1. क. "ब्रह्मसूच्यत यथायथं निरूप्यते येन तत् ब्रह्मसूत्रम्" -श्रीभाष्यभूमिका, पृ. 2.
   ख. पदच्छेदः पदार्थोक्तिः विग्रहो वाक्ययोजना। आक्षेपस्य समाधानं व्याख्यानं पञ्च लक्षणमम्।। -श्रीभाष्य-1-11, पृ. 2.
2. क. "ब्रह्मसूच्यते यथायथं निरूप्यते येन तत् ब्रह्मसूत्रम्" -श्रीभाष्यभूमिका, पृ. 2.
   ख. रामानुजं श्रीः स्वीचक्रेमध्वाचार्यश्चतुर्मुखः।
   श्री विष्णु स्वामिनं रुद्रो निम्बादित्यविद्याभूषणः। -प्रस्तावरत्नाकरः, पृ. 2.
   ग. "ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या जीवो ब्रह्मैव नापरः" -ब्रह्मज्ञानवलीममाला, पृ. 1.
3. "ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या जीवो ब्रह्मैव नापरः" -ब्रह्मज्ञानवलीमाला, पृ. 1
4. दैवी ह्येषा गुणमयी मम माया दुरत्यया।
   मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते।। -श्रीमद्भगवद्गीता, -7-14.
5. ज्ञानयज्ञेन चाप्यन्ये यजन्तो मामुपासते।
   एकत्वेन पृथकत्वेन बहुधा विश्वतोमुखम्।। (गीता 9/15)

विश्व के समस्त मानव-समाज को नव चेतना की जागृति करके आत्यन्तिक शान्ति प्रदान करने के लिये औपनिषदिक-सिद्धान्त को प्रवर्तित किया। "उपनिषदें" साक्षात् कामधेनु हैं। "ब्रह्मसूत्रों" की रचना इन्हीं के आधार पर हुई है तथा "श्रीमद्भगवद्गीता" भी गोपालनन्दन द्वारा दोहन किया हुआ इन्हीं का परम मधुर दुग्धामृत है।[1] भारतवर्ष के जितने भी आस्तिक सम्प्रदाय हैं, सबके आधार उपनिषद्, ब्रह्मसूत्र, श्रीमद्भगवद्गीता ये ही तीन ग्रन्थरत्न हैं, जो 'प्रस्थानत्रयी' के नाम से विख्यात हैं। इस प्रस्थानत्रयी के आधार पर ही सभी सम्प्रदायाचार्यों ने अपने-अपने विचारानुसार विवेचनात्मक व्याख्यायें की हैं। विशिष्टाद्वैत के संस्थापक आचार्य ने तो यहाँ तक कहा कि ब्रह्म को आँखों में ज्ञानाञ्जन लगाकर अपनी निश्चित मति से भगवान् को देहबुद्धि से मैं दास हूँ, जीव सम्बन्ध से आपका अंश हूँ तथा आत्मबुद्धि से मैं आपका ही हूँ–

**दृष्टिं ज्ञानमयीं कृत्वा पश्येद् ब्रह्ममयं जगत्।**
**देहबुद्ध्या तु दासोऽहं जीवबुद्ध्या त्वदंशकः।।**
**आत्मबुद्ध्या त्वमेवामिति मे निश्चिता मतिः।।**

वस्तुतः गुरु-कृपा से सब कुछ सुलभ हो सकता है क्योंकि प्रभु परमेश्वर की कृपा का आधार भी गुरु-कृपा ही है, बिना गुरुकृपा के परम प्रभु की कृपा हो नहीं सकती, और बिना प्रभुकृपा के तत्त्वज्ञान नहीं मिल सकता, यह उपनिषद् का स्पष्ट प्रवचन है। परमात्मा जिसके ऊपर कृपा करता है, वही इसे यथार्थस्वरूप में प्राप्त करता है।

परब्रह्म ही उपनिषदों का प्रतिपाद्य विषय है, एवं परमलक्ष्य भी है। इस तत्त्व को हृदयङ्गम करना आत्यन्त दुरुह है, बिना अधिकारी के परमतत्त्व का साक्षात्कार भी नहीं होता, इसीलिये उपनिषदों में सर्वत्र ही अधिकार की चर्चा है।

**यस्य देवे परा भक्तिर्यथा देवे तथा गुरौ।**
**तस्यैते कथिता ह्यार्थाः प्रकाशन्ते महात्मनः।।**

उपनिषन्मन्त्रों एवं गीता के शब्दों में तत्त्वज्ञान-प्रापित के लिये अधिकारी के निमित्त गुरूपासनादि कुछ विशिष्ट नियम भी हैं। श्रीमद्भागवत में बताया गया है कि वेदान्त के श्रवण-मननादि से तथा भगवान् के गुणों के बार-बार श्रवण करने से भगवद्ध्यानादि के द्वारा कामादि दोषों का शीघ्र उपशमन होता है, तब उस साधक को परमात्मतत्त्व की अनुभूति प्राप्त होती है।[2]

अनन्त अपौरुषेय वेद तथा वाङ्मय का उपनिषत्साहित्य वह ज्ञानकाण्ड है, जिसके बल पर आध्यात्मवादी ऋषियों का कहना है कि–

1. सर्वोपनिषदो गावो दोग्धा गोपालनन्दनः।
पार्थो वत्सः सुधीर्भोक्ता दुग्धं गीतामृतं महत्।। श्रीमद्भगवद्गीता शाङ्करभाष्य मङ्गलाचरणम्, श्लोक संख्या-4.
2. तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया।
उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः।। –श्रीमद्भगवद्गीता, 4.34.

**तत्कर्म यन्न बन्धाय सा विद्या या विमुक्तये।**

कर्म वह है जो बन्धन के लिये न हो और विद्या वह है जो बन्धन से मुक्त कर दे, ऋषियों ने इसी विद्या के प्रभाव से अनन्त सच्चिदानन्द परब्रह्म का साक्षात्कार किया, कराया और इस विद्या को ब्रह्मविद्या कहकर परमतत्त्व के साथ रहने वाले उसके सम्बन्ध को भी स्पष्ट कर दिया। सगुण-निर्गुण, भेद-अभेद, द्वैत-अद्वैत, नित्याविभूति-लीलाविभूति की उलझनें भी सुलझ जाती है; किन्तु पृथक्-पृथक् ब्रह्मविद्याओं में परब्रह्म के पृथक-पृथक् नामकरण तथा ब्रह्मविद्याओं के मौलिक स्वरूप संदेह के कारण बन सकते थे, परन्तु इसके लिये भी "शेषावतार आचार्य श्री रामानुज" ने ब्रह्मसूत्र के लिङ्गभूयस्त्वाधिकरण में तैत्तरीयोपनिषद् के नारायणानुवाक में लिखा है कि- ब्रह्मविद्याओं में जो अक्षर, शिव, शम्भु, परब्रह्म, परज्योति, परमतत्त्व परमात्मा आदि जो शब्द हैं, उन्हीं शब्दों में "नारायणानुवाक्" में उपास्य परमतत्त्व का निर्देश करते हुए उनके नारायण स्वरूप का विधान किया है।[1] साथ ही यह भी कहा है कि-

**अतो वाक्यार्थज्ञानादन्यदेव ध्यानोपासनादिशब्दवाच्यं ज्ञानं वेदान्तवाक्यैर्विधित्सितम्।**

अर्थात् ब्रह्मविद्या से होने वाले ज्ञान को वाक्यार्थज्ञान तक सीमित न करके उसे ध्यान, उपासना आदि शब्दों का वाच्य ठहराया है।

इस प्रकार श्रुति, सूत्र और भाष्य- ये तीनों एक पूर्ण दर्शन हो जाते हैं और भाष्यों के अनुसार ही उनके नाम निर्देश किये जाते हैं। जैसे आचार्य शङ्कर का शांकरभाष्य, आचार्य मध्व का पूर्णप्रज्ञभाष्य, आचार्य रामानुज का श्रीभाष्य, आचार्य वल्लभ का अणुभाष्य, आचार्य निम्बार्क का वेदान्तपारिजात भाष्य। बलदेव विद्याभूषण का गोविन्दभाष्य। अतएव सामान्य रूप से चार प्रकार की श्रुतियाँ मिलती हैं-निर्गुण का प्रतिपादन करने वाली, सगुण का प्रतिपादन करने वाली, अभेदवादिनी तथा भेदवादिनी। निर्गुणप्रतिपादक तथा सगुणप्रतिपादक श्रुतियों में परस्पर विरोध पतीत होता है। इसी प्रकार अभेदवादिनी और भेदवादिनी श्रुतियों में भी विरोध दिखता है। इन श्रुतियों का परस्पर सामञ्जस्य को स्थापित करने का नाम ही रामानुज-वेदान्तदर्शन है।

निर्गुणप्रतिपादक श्रुतियों का तात्पर्य यह है कि परब्रह्म में काम, क्रोध, लोभ, मोह, ईर्ष्या, द्वेष, राग, शोक, बुभुक्षा, पिपासा, जरा, मृत्यु आदि हेय गुणों का त्याज्य गुण या विशेषण नहीं है, गुण शब्द विशेषणमात्र का द्योतक है चाहे विशेषण सत् हो या असत् अतः वह निर्गुण या निर्विशेष ब्रह्म है।[2]

1. क. परविद्यासु अक्षरशिवशमीुपरब्रह्मपरज्योतिपरतत्त्वपरमात्मादिशब्दनिर्दिष्टम् उपास्यं वस्तु इह तैः एव शब्दैः अनूद्य तस्य नारायणत्वं विधीयते। -श्रीभाष्य

 ख. यानि नामानि गौणानि विख्यातानि महात्मनः।
 ऋषिभिः परिगीतानि तानि वक्ष्यानि भूतये।। -विष्णुसहस्रनामस्तोत्रम्, 13.

2. 'निष्कल म्' निष्क्रियं शान्तं निरवद्यं 'निरञ्जनम्'- श्वेताश्वरतरोपनिषद्, 6-19.

 ख. "सदेव सोम्येदमग्रासीदेकमेवाद्वितीयम्" -छान्दोग्योपनिषद्, 6.2.1

सगुणप्रतिपादक श्रुतियाँ वह हैं जो परब्रह्म में ज्ञान बल, ऐश्वर्य, वीर्य, ाक्ति, तेज, सौशील्य, मार्दव, आजीव, दया, क्षमा, औदार्य, करुणा, प्रेम, वात्सल्य, सर्वलोकशरण्यत्व, सत्यकामत्व, सत्याङ्कल्पत्व आदि असंख्येय, अनन्तकल्याण-गुणों से युक्त हैं। रामानुजदर्शन में ब्रह्म के स्वरूप को इस प्रकार से निर्धारित किया गया है कि ब्रह्म एकमात्र अनन्त ज्ञानानन्दस्वरूप, समस्त त्याज्य दोषों से सर्वथा शून्य एवं अनन्त कल्याणमय हैं।[2] अद्वैत या अभेद का प्रतिपादन करने वाली श्रुतियाँ हैं-"एकमेवाद्वितीयम्", "नेहनानास्ति किञ्चन", "शान्तं शिवमद्वैतम्"।

तात्पर्य यह है कि चिदचिद्विशिष्ट ब्रह्म को छोड़कर और कुछ भी नहीं है। चित् अर्थात् जीव, अचित् अर्थात् प्रकृति आदि अचेतन पदार्थ ब्रह्म के शरीर हैं और ब्रह्म इनकी आत्मा है। चेतन तथा अचेतन नित्य हैं, उनसे ब्रह्म सर्वदा विशिष्ट रहता है।[1] चेतनाचेतन को ब्रह्म का शरीर श्रुतियाँ ही कहती हैं, जैसे- **'यस्यात्मा शरीरम्' 'यस्य पृथिवी शरीरम्' 'यस्याक्षरं शरीरम्'।**

अतः सकल विश्व ब्रह्म का शरीर होने के कारण ब्रह्म ही कहा जाता है, इसीलिये भगवती श्रुति कहती है कि 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' अर्थात् सबको पृथक् मत समझो; यह सम्पूर्ण-जगत् ब्रह्म है। 'सोऽहमस्मि', 'अहं ब्रह्मासिम', 'तत्त्वमसि' आदि श्रुतियों का भाव भी यही है। शरीर को शरीरी के द्वारा निर्दिष्ट किया है, तथा चेतन एवं अचेतन पदार्थ को ब्रह्म का शरीर माना गया है, इसलिये जीव अपनी पृथक् सत्ता स्थापित नहीं रख पाता; उसे यही कहना पड़ेगा कि मैं ही ब्रह्म हूँ। इस प्रकार अभेदवादिनी श्रुतियों का अर्थ किया जाता है। परन्तु चिदचिद्विशिष्ट ब्रह्म से व्यतिरिक्त कुछ नहीं है, यत्र-तत्र सर्वत्र एकमात्र परमात्मा वही है। ऐसी भावाभिव्यक्ति भेदवादिनी श्रुतियों में है।

**'भोक्ता भोग्यं प्रेरितारं च मत्वा'**
**'नित्योऽनित्यानां चेतनश्चेतनानाम्।'**

अतएव चेतन, अचेतन और ब्रह्म- इन तीनों तत्त्वों का पृथक-पृथक् निरूपणमात्र कर देती हैं, जिससे ब्रह्म और उसका शरीर सुविधा से समझा जा सके इन तीनों के सम्बन्ध को 'यस्यात्मा शरीरम्' आदि घटक श्रुतियाँ बतलाती हैं और अभेदवादिनी श्रुतियाँ चेतनाचेतन से विशिष्ट ब्रह्म को बतलाती हैं। अतः द्वैतपरक एवं अद्वैतपरक श्रुतियों का सामञ्जस्य हो जाता है। 'सत्य ज्ञज्ञनमनन्तं

---

1. क. ज्ञानशक्तिबलैश्वर्यवीर्यतेजांस्यशेषतः।
   भगवच्छब्दवाच्यानि विना हेयैर्गुणादिभिः।। -विष्णुपुराण, 6.5.79.
   ख. "विज्ञानमानन्दं ब्रह्म" - बृहदारण्यकोपनिषद्, 3-9-28.
   ग. "सत्यकामः सत्यसंकल्पः" -छान्दोग्योपनिषद्, 8.1.5.
2. क. समस्तकल्याणगुणात्मकोऽसौ स्वशक्तिलेशावृतभूतवर्गः।
   इच्छागृहीताभिमतोरुदेहस्सांसाधिताशेषजाद्धितोयः।। -विष्णुपुराण, 6.5.84.
   ख. जन्मस्थितिप्रलयानां क्रमदर्शनात्। वस्तुवृत्तमपि, जन्मनालब्धसत्ताकस्य धर्मिणः स्थितिप्रलयसंभवात्।
   -ब्रह्मसूत्र- 1.1.2.

ब्रह्म' श्रुति ब्रह्मस्वरूप को उपस्थापित करती हैं।

**'तत्त्वमसि**'इस उपनिषद्-महावाक्य में 'तत्, त्वम्, असि' शब्दत्रय का सम्मिश्रण है। 'तत्' अर्थात् वह परमात्मावाचक शब्द है, 'त्वम्' (तू) वह स्वबोधार्थक शब्द है, 'असि'- यह शब्द हो के अर्थ में है। 'तत्' और त्वम् यह (जीवात्मा तथा परमात्मा) दोनों की एकता का प्रतिपादक है। जहत्-अजहत्-भागत्याग के भेद से लक्षणा तीन प्रकार की होती है। जिसमें कहे हुए को छोड़कर तथा उससे सम्बन्धित दूसरों का ग्रहण किया जाय उसे जहल्लक्षणा कहते हैं, यथा 'गङ्गायां यज्ञदत्तस्तिष्ठति' यहाँ पर गङ्गा को छोड़कर तत्रस्थ गृह का बोध होता है। जिसमें कहे हुए और उससे सम्बन्ध रखने वाले का भी ग्रहण हो, उसे अजहल्लक्षणा कहते हैं, यथा-'काकेभ्यो दधि रक्ष्यताम्'-अर्थात् कौओं से दही की रक्षा कीजिये। यहाँ काकातिरिक्त दधि-विघातक जीवमात्र का भी बोध होता है। भागत्यागलक्षणा उसे कहते हैं, जिसमें उपाधि को छोड़कर सत्यांश का ग्रहण हो, यथा 'अयं मनुष्यः स एव'-यह मनुष्य वही है। इसमें मनुष्यमात्र का ग्रहण होता है भूत और वर्तमानकालिक उपाधि त्याज्य हैं।

अब 'तत्', 'त्वम्', 'असि' में 'सोऽयं देवदत्तः' के समान भागत्यागलाणा की ही प्राप्ति होती है, क्योंकि शुद्ध सत्त्वगुण, और मलिन सत्त्वगुण, इन्हीं उपाधियों से जीवात्मा और परमात्मा के भेद कल्पित हैं। अर्थात् शुद्ध सत्त्वगुण में पड़ा हुआ बिम्ब माया को स्वाधीन करने से हिरण्यगर्भता को प्राप्त होकर जगत् का उपादान कारण है। इसी निमित्त उपादानात्मकता को 'तत् ब्रह्म' कहते हैं। फिर वही बिम्ब जो कि मलिन सत्त्वगुण में पड़ता है, अविद्या के वशीभूत होकर विविध कामनाओं तथा कर्मों से दूषित होने के कारण 'त्वम्' जीव शब्द से व्यवहृत होता है। इन परस्परविरोधिनी शुद्ध सत्त्व और मलिन सत्त्वरूप उपाधियों को छोड़ देने से 'त्वम्' (जीव) तथा तत् (ईश्वर) की एकता होती है। पुनः शब्द सत्त्वगुण उपाधिरहित ईश्वर और मलिन सत्त्वगुण उपाधिरहित जीव का अद्वितीय सच्चिदानन्द परब्रह्म में ही समावेश होता है। इस प्रकार माया और अविद्या-रूपी उपाधि को त्याग करके ही अखण्ड सच्चिदानन्द **'तत्त्वमसि'** इत्यादि वेदान्त-महावाक्य से लक्षित होता है; कि जीवात्मा और परमात्मा का ऐक्य है।

अतएव सगुण-निर्गुण, भेद-अभेद बतलाने वाली श्रुतियों के सामञ्जस्य से यह निष्कर्ष निकलता है कि सत्य, अनन्तज्ञानानन्दैकस्वरूप, अखिलहेयप्रत्यनीक, सकलकल्याणगुणसागर, चिदचिच्छरीरक एक परब्रह्म ही वस्तुतः- तत्त्व है। इससे अतिरिक्त सब मिथ्या है, गुणविशिष्ट सूक्ष्मचिदचिच्छारीरक ब्रह्म कारण है, गुणविशिष्ट स्थूलचिदचिच्छारीरक ब्रह्म कार्य है। इस प्रकार कारण और कार्य में अभेद हुआ है, अतएव दोनों विशिष्टों-सूक्ष्मचिदाचिद्विशिष्ट ब्रह्म और स्थूलचिद-चिद्विशिष्ट ब्रह्म में अद्वैत होने के कारण ब्रह्म को विशिष्टाद्वैत और तत्प्रतिपादक सिद्धान्त को विशिष्टाद्वैत कहते हैं।

**श्रीरामानुज-वेदान्तदर्शन** का अभिप्राय यह है कि समस्त वेदान्त दर्शनों के सिद्धान्तों को सामने रखते हुये श्रुतिवाक्यों के माध्यम से जीव एवं परमात्मा के सम्बन्ध को सामञ्जस्यपूर्ण स्थापित

करना ही मुख्य सिद्धानत है।[1]

अर्थात् श्रुति में जो निर्गुण स्वरूप के प्रतिपादक वचन हैं, उनका तात्पर्य परमात्मा में हेय त्याज्य गुणों का नित्य निराकरण मात्र है, सगुण स्वरूप के प्रतिपादक वचन अपने मुख्य अर्थ में यही तात्पर्य रखते ळैं; क्योंकि ये ब्रह्म के नित्य कल्याणमय गुणों का ही बखान करते हैं। अद्वैत-श्रुतियाँ चिदचिद्विशिष्ट ब्रह्म से सम्बन्ध रखती हैं अर्थात् चिदचिद्विशिष्ट ब्रह्म से भिन्न दूसरी कोई वस्तु नहीं है। अतः हम यह कह सकते हैं कि "तत्त्वमसि" महावाक्य के विमर्श में विशिष्टाद्वैत वेदान्त का स्पष्ट प्रभाव दिखता है, विशिष्टाद्वैत मत श्रुति-सम्मत है।

1. नित्यं हेयगुणावधूननपरा नैर्गुण्यवादाः श्रुतौ
मुख्यार्थाः सगुणोक्तयः शुभगुणप्रख्यापनाद् ब्रह्मणः।
अद्वैतश्रुतयो विशिष्टविषया निष्कृष्टरूपाश्रया
भेदोक्तिस्तदिहाखिलश्रुतिहितं रामानुजीयं मतम्।।

# प्राभाकरमीमांसासम्मत अख्यातिवाद

**डॉ. सन्तोष कुमार शुक्ल**
**ठाकुर शिवलोचन शाण्डिल्य**

प्राभारक मीमांसक सभी ज्ञानों को स्वप्रकाश व प्रत्यक्षगम्य मानते हैं। प्राभाकारों के अनुसार सभी ज्ञान परमार्थत: यथार्थज्ञान ही होते हैं। ग्रहण के आधार पर ज्ञान को सत्य व मिथ्या नहीं कहा जा सकता। अत: भ्रम जैसी किसी प्रतीति की वस्तुसत्ता नहीं मानी जा सकती। अवगमन या प्रकाशन के पक्षों के आधार पर समस्त ज्ञान यथार्थ हैं, अयथार्थ विषय को तो ज्ञान ही नहीं हो सकता। इसी आशय से चोदना सूत्र की व्याख्या में भाष्यकार ने कहा है कि ये तो परस्पर विरुद्ध वचन हैं कि ज्ञान भी कराये और स्वयं मिथ्या भी हो।[1] इसी आधारपर प्रभाकर बृहती में कहते हैं कि यह कहना स्वयं में व्याघाती है कि ज्ञान किसी अयथार्थ विषय का ग्रहण करता है।

प्राभाकर मीमांसक कहते हैं कि शुक्तिका में जब हमें रजत का भ्रम होता है और 'इदं रजतम्' ऐसा ज्ञान होता है तब यह वस्तुत: विवेकाग्रह के कारण होता है। इस प्रतीति में शुक्ति का प्रत्यक्ष होता है जो 'इदम्' अंश का वाच्य है तथा पूर्वगृहीत रजत का स्मरण होता है जो 'रजतम्' पद से अवबुद्ध होता है। तिमिरणादि दोषों के कारण इनमें विभेद नहीं कर पाते। इस आंशिक प्रत्यक्ष और आंशिक स्मार्त में भेद न समझ पाना ही विवेकग्रह या विवेकाख्याति है। ये दोनों ही अंश स्वयं में यथार्थ व पृथक-पृथक् हैं परन्तु हमें उनमें भेद की प्रतीति नहीं हो पाती। यह अभेदप्रतीति केवल उन दोनों विषयों के विशेष लक्षणों के बोध न होने से ही नहीं होती है, अपितु तिमिरणादि दोषवशात् हमें शुक्ति में रजत की स्मरणात्मक प्रतीति होने लगती है। जब हम शुक्ति का प्रत्यक्ष करते हैं तो तिमिरण अथवा मन्दप्रकाश आदि के कारण शुक्ति के विशेष गुणों को न देखकर हमें उसी के समान लगने वाले रजत के गुणों की संस्कारजन्या प्रतीति होती है अर्थात् शुक्तिका के प्रत्यक्ष से प्रत्यक्षात्मक प्रतीति व रजतम् के स्मरण से स्मरणात्मक प्रतीति का एक साथ ही 'इदं रजतम्' रूप में विमर्श होने लगता है। यहाँ दोषवशात् संस्कार में स्थित रजत की तत्ता का प्रमोष हो जाता है और दो प्रतीतियों का एक प्रकार से संकरण हो जाता है। यहाँ 'इदम्' अंश से शुक्ति का ग्रहण होता है और 'रजतम्' अंश से रजत का स्मरण। इन दोनों प्रतीतियों में सामानाधिकरण्य भी नहीं माना जा सकता क्योंकि शुक्ति चक्षु का विषय है और रजत मनस् का। अत: ये दोनों ज्ञान भिन्न-भिन्न यथार्थ हैं। ध्यातव्य है कि प्राभाकर मत में अनुभव व स्मृति के भेद से ज्ञान को द्विविध माना गया है।

1. नन्वतथाभूतमप्यर्थं ब्रूयाच्चोदना। यथा यत्किञ्चन लौकिकं वचनम्– 'नद्यास्तीरे फलानि सन्ति' इति। तत् तथ्यमपि भवति, वितथमपि भवतीति। उच्यते– विप्रतिषिद्धमिदमुच्यते– ब्रवीति वितथञ्चेति"।
मी.सू.शा.भा., 1/1/2, पृ. 11.

डॉ. जी.पी. भट्ट ने उल्लेख किया है कि प्राभाकर मीमांसा के अख्यातिवाद में 'ख्याति' शब्द ज्ञान का वाचक है, अतः 'अख्याति' का अर्थ है ज्ञान का अभाव है। इस प्रकार ज्ञान और ज्ञान का अभाव एक साथ नहीं रह सकते। अतः सभी प्रतीतियाँ ज्ञानरूप ही होती हैं, भ्रम की ज्ञानरूपता नहीं हो सकती। विवेकाग्रह व तत्ताप्रमोष के कारण हमें शुक्तिका में रजत का भास होता है। हम दो भिन्न-भिन्न ज्ञानों में भेद नहीं करते, अतः हमें भ्रम होता है। इसी कारण इसे विवेकाख्याति कहा जाता है। प्राभाकरों के अनुसार जब शुक्ति में 'इदं रजतम्' यह प्रतीति होती है, तो वहाँ रजत ही होता है, अन्यथा ख्यातिवादियों के समान शुक्ति की विषयता नहीं होती क्योंकि हमें प्रतीति तो रजत की ही हो रही होती है, शुक्ति की नहीं। शुक्ति में रजत की यह प्रतीति ज्ञान के अभाव में होती है, जब विषयभूत शुक्ति का अनुभवात्मक ज्ञान होता है तो वह प्रतीति समाप्त हो जाती है। यहाँ भ्रम का कारण स्मृतिप्रमोष है।[1]

शालिकनाथ मिश्र प्रकरणपञ्चिका के नयवीथी नामक तृतीय प्रकरण में प्राभाकराभिमत अख्यातिवाद की उपस्थापना करते हैं। सर्वप्रथम प्रकरणार्थ प्रतिज्ञा करते हुए शालिकनाथ मिश्र कहते हैं कि प्रभाकर गुरु के मत की सम्यक् व्याख्या करते हुए वे सभी ज्ञानों का याथार्थ्य सिद्ध करने जा रहे हैं :

---

1. "Prabhākara as a straunch believer in the Mīmāṁsā doctrine of self-validity of knowledge reduces all error and doubt to simply an absence of knowledge. He asserts that all experience is valid. It is strange indeed how cognition can apprehend an object and yet be invalid. Now if apprehension is valid, whence do we have the distinction of valid and invalid knowledge? Prabhākara says that so far as the element of apprehension is concerned all the so-called invalid cognitions are valid, while the element that is invalid is no apprehension at all. An illusion is not a unitary cognition but a composite of two cognitions whose distinction is not apprehended. Illusion is not a positive misapprehension but a negative non-apprehension. When we fall a victim to illusion and are misguided by it, the error of our part is not an error of commission but an error of omission. The error occurs not because we misapprehend reality but becaue we fail to apprehend and thus we mis our relevant feature of reality.
   Prabhākara's theory of illusion is called *akhyātivāda* beause it interprets illusion as the absence of *khyāti* or knowledge. Prabhākara like the Advaitin holds that the object of cognition is that alone which is manifested by it. In the illusion this is silver what is manifested is the silvr; so its object is the silver and not the nacre as the *viparītokhyātivādin* says. Thus the theory that it mainfests an object, the nacre, as a different object, the silver, is disproved by experience."
   —Bhatt, G.P., *The basic ways of knowing*, pp. 103-104.

**यथार्थं सर्वमेवेह विज्ञानमिति सिद्धये।**
**प्रभाकरगुरोर्भावः समीचीनः प्रकाश्यते।।**[1]

न्यायसिद्धिकार का कहना है कि सर्वज्ञानयाथार्थ्य की सिद्धि से चोदनाप्रामाण्य की भी स्वतः सिद्धि हो जायेगी क्योंकि उपदेश भी ज्ञानविशेष है, यदि ज्ञानसामान्य का याथार्थ्यरूप सिद्ध कर दिया जाये तो उपदेशरूप विशेषज्ञान के याथार्थ्य की भी सिद्धि हो जायेगी। प्रतिज्ञानन्तर प्रकरणपञ्चिकाकार पूर्वपक्षियों के आक्षेपों का सविस्तर निबन्धन करने के पश्चात् सिद्धान्त पक्ष की स्थापना करते हुए सर्वज्ञानयाथार्थ्य की सिद्धि का उपक्रम करते हैं।

शालिकनाथ मिश्र कहते हैं कि ज्ञान का विषय अथवा ज्ञेय वही होती है जो उस ज्ञान में भासित हो। अर्थात् जो अर्थ उस ज्ञान द्वारा प्रकाशित हो वही उस ज्ञान का विषय है, अन्य कोई अर्थ उस ज्ञान का विषय नहीं होता :

**अत्र ब्रूमो- य एवार्थो यस्यां संविदि भासते।**
**वेद्यः स एव नान्यद्धि विद्याद्वेद्यस्य लक्षणम्।।**[2]

न्यायसिद्धिकार इसकी व्याख्या करते हुए कहते हैं कि जिस ज्ञान में जो अर्थ भासित होता है वही उस ज्ञान का विषय होता है। प्रकाशन ही अर्थ का प्रतीतिविषयत्व है। ज्ञान में सहावभासमानत्व ही वेद्यत्व अथवा विषयत्व का लक्षण है।[3] अतः 'इदं रजतम्' इस ज्ञान में रजत का ही विषयत्व सुनिश्चित होता है, न कि शुक्ति काः–

**इदं रजतमित्यत्र रजतञ्चाऽवभासते।**
**तदेव तेन वेद्यं स्यान्न तु शुक्तिरवेदनात्।।**[4]

प्रकरणपञ्चिकाकार कहते हैं कि चूँकि जो अर्थ जिस ज्ञान में प्रकाशित होता है वही उस ज्ञान का विषय होता है अतः एक अर्थ की दूसरे अर्थ में रूप में अन्यथाप्रतीति का तो प्रश्न ही नहीं उठता।[5] यह अनुभव के भी विरुद्ध है। हमें घट में घट की ही प्रतीति होती है, पट की नहीं। अतः अन्यथाख्यातिवादियों का पक्ष तो इसी से खण्डित हो जाता है।

---

1. प्रकरणपञ्चिका, 3/1
2. वही, 3/23
3. "सर्वज्ञानानां विषयाव्यभिचारित्वं साधयितुं सिद्धान्ती स्वमतेन विषयलक्षणमाह–य एवमिति। यस्यां संविदि सत्यां य एवार्थो भासते सोऽर्थ एव तस्यास्संविदो विषयः। भासनमेव ह्यर्थस्य प्रतीतिविषयत्वम्, भासनमपि स्वव्यवहारागनुगणायाः प्रतीतेरात्मनि वर्तनम्। ..... तेन वेद्यत्वं विषयत्वमालम्बनत्वमित्यवभासमानत्वमेवेति द्रष्टव्यम्"।
   प्रकरणपञ्चिका, 3/23 पर न्यायसिद्धि टीका, पृ. 48 49.
4. प्रकरणपञ्चिका, 3/24.
5. तेनान्यस्यान्यथाभानं प्रतीत्यैव पराहतम्।
   परस्मिन् भासमाने हि न परं भासते यतः।। वही, 3/25.

अब अख्याति का निरूपण करते हुए प्रकरणपञ्चिकाकार कहते हैं कि 'इदं रजतम्' इस ज्ञान में दो अंश हैं–'इदमंश' व 'रजतांश'। ये दो अंश दो भिन्न-भिन्न प्रकार की प्रतीतियाँ हैं। परन्तु शुक्ति को रजत से अलग करने वाले विशेषों अर्थात् भेदक हेतुओं का हम तिमिरणादि दोषों के कारण ग्रहण नहीं कर पाते अपितु दोनों की सामान्यरूपता का ही ग्रहण करते हैं :

**नन्वेवं रजताभासः कथमेष घटिष्यति।**
**उच्यते- शुक्तिशकलं गृहीतं भेदवर्जितम्॥**
**शुक्तिकाया विशेषा ये रजताद् भेदहेतवः।**
**ते न ज्ञाता अभिभवाद् ज्ञाता सामान्यरूपता॥**[1]

हम शुक्ति का प्रत्यक्ष करते हैं, इसका विमर्श 'इदम्' पूर्वक होता है और हमारी स्मृति में जो रजत का प्रकाशन होता है वह चूँकि अतीत का होता है अतः उसका विमर्श 'तत्' पूर्वक होता है। परन्तु शुक्ति के विशेषरूप का ग्रहण न हो पाने पर व तिमिरणादि के कारण सामान्यरूप का ही ग्रहण करने पर शुक्ति के प्रत्यक्ष के पश्चात् हमें रजत का स्मरण होता है और मनोदोष के कारण जब रजत की तत्ता का प्रमोष हो जाता है अर्थात् रजत के तदंश का परामर्श नहीं हो पाता है एवं साधारणधर्म के परामर्श से रजत तथा शुत्ति में सादृश्य के आधार पर शुक्ति में रजताभास हो जाता है :–

**अनन्तरञ्च रजते स्मृतिजाता तथापि च।**
**मनोदोषात् तदित्यंशपरामर्शविवर्जितम्॥**
**रजतं विषयीकृत्य नैव शुक्तेर्विवेचितम्।**
**स्मृत्याऽतो रजताभास उपपन्नो भविष्यति॥**[2]

इसकी व्याख्या करते हुए डॉ. के.टी. पाण्डुरङ्गी कहते हैं कि यद्यपि 'इदम्' तथा 'रजतम्' ये दो ज्ञानांश एक दसूरे से पृथक् व विशिष्ट हैं व इनके विषय भी भिन्न हैं तथापि इनकी व इनके विषयों की विशिष्टता व पृथक्ता को न समझते हुए दोषवशात् 'इदं रजतम्' यह प्रयोग किया जाता है। इस प्रकार के प्रयोग के निम्नलिखित कारण हो सकते हैं :–

1. प्रत्यक्षतः गृहीत शुक्ति के विशिष्ट धर्मो का ग्रहण न करके बस इनके सामान्य धर्म का ग्रहण।

2. शुक्ति के रजत से सादृश्य के आधार पर रजत का स्मरण।

3. रजत के स्मरण में पूर्व काल के परामर्श का अभाव।

4. शुक्ति के 'इदम्' के रूप में ग्रहण व रजत के स्मरण का अत्यधिक क्षिप्रता से घटित होना।

---

1. वही, 3/26-27.
2. वही, 3/28-29.

उपर्युक्त कारणों से हमें इन दो ज्ञानों व उनके विषयों की विशिष्टता की अवगमन नहीं हो पाता और हम शुक्ति में 'इदं रजतम्' वाक्य व्यवहार कर बैठते हैं। बाद में अनुभव के द्वारा हमें पता लगता है कि जिसे रजत समझ रहे थे वह तो शुक्तिका है। परन्तु 'इदं रजतम्' में जो दो ज्ञानांश ग्रहण स्मरणरूप प्रतीतियाँ हैं, प्राभाकर मत में उन दोनों की यथार्थता बतायी गयी है, ये भ्रम अथवा मिथ्याप्रतीतियाँ नहीं हैं। इनमें भेद न समझ पाने को 'विवेकाग्रह' व रजतस्मृति में अतीत के परामर्श के अभाव अथवा लोप को तत्ताप्रमेष कहा जाता है।[1]

यहाँ अन्यथाख्यातिवादी आक्षेप करते हुए कहते हैं कि रजत के स्मरण में जब अतीत का परामर्श है ही नहीं तो फिर उसे स्मृति कैसे कह सकते हैं? स्मरण के लिये तो परामर्श का होना आवश्यक है और आप(प्राभाकारों) के अनुसार तो यहाँ परामर्श का ही लोप हो जाता है, तो रजत की प्रतीति स्मरणात्मिका कैसे सिद्ध होगी? पूर्वपक्षी कहते हैं इसे स्मृतिरूप न मानकर धारावाहिकज्ञानरूप माना जा सकता है। पुनः पूर्वपक्षी कहते हैं कि आपने जो यह कहा है कि शुक्ति का प्रत्यक्षतः ग्रहण होता है और रजत का स्मरण होता है तथा इनके विवेकाग्रह निबन्धन से यह 'इदं रजतम्' वाक्यव्यवहार होता है, वह भी अयुक्त है। क्योंकि 'इदम्' और 'रजतम्' का सामानाधिकरण्यरूप प्रयोग होता है, वह भी अयुक्त है। क्योंकि 'इदम्' और 'रजतम्' का सामानाधिकरण्यरूप प्रयोग होता है अतः दोनों को एक ही विषय का वाचक होना चाहिये। हम देखते हैं कि 'इदम्' अंश से अपरोक्ष पुरोवर्ती अर्थ का निर्देश होता है अतः 'रजत' से भी कोई प्रत्यक्षभूत अर्थ ही निर्दिष्ट होना चाहिये।

---

1. "Though the two pieces of knowledge viz. *dom* and *rajatam* are true and distinct, an erroneous statement is made as *idam rajatam* due to the non-realization of the difference between the two cognitions and their objects. For the non-realization of the difference of these the following factors are responsible. (i) The absence of the comprehension of the distinct features of *Śukti* and its comprehension merely as *idam* in a general way. (ii) Remembering of *rajata* on account of the similarity between *Śukti* and *rajata*, (iii) Absence of the refernece to the past time in the memory of *rajata*. (iv) Occurrence of the perception of the *Śukti* as *idom* and the memory of *rajata* in quick succession. These circumstances lead to the non-realization of the distinction between the two cognitions and their objects. This leads to the statement i.e., *vyavahāra idam rajatām.* It is this statement that is *bhrama*. It is this that is repudiated later. The fact of the cognition of *Śukti* in general way as *idam* or the memory of *rajata* are not repudiated. The non-realization of the distinction is termed as *vivekāgraha* and the absence of the reference to the past time in the memory is termed as *tattā* promoṣo *Tattā* means reference to the past time and *pramosa* means the deletion of it. In the memory of *rajata* the reference of the past time is deleted".
"Pandurangi, K.T., *Prakaraṇapañcikā" of Śālikanātha,* pp. 35-36.

इस प्रकार 'रजत' अंश से कोई स्मरणात्मिका प्रतीति की बात नहीं मानी जा सकती। अतः यही सिद्ध होता है कि शुक्तिका में रजताभास भ्रान्त प्रतीति है। इस प्रकार सभी ज्ञानों को यथार्थ नहीं माना जा सकता है।[1] इस आक्षेप के उत्तर में प्रकरणपञ्चिकाकार रजतज्ञान के स्मरणस्वरूप होने की सिद्धि करते हुए कहते हैं कि रजत के ज्ञान को प्रत्यक्ष, अनुमिति या स्मृतिभिन्न अनुभव की किसी कोटि में नहीं रखा जा सकता। इसे प्रत्यक्ष इसलिये नहीं कहा जा सकता, क्योंकि रजत वर्तमान में सन्निहित नहीं है। पुनः इसे अनुमिति भी नहीं कहा जा सकता, क्योंकि रजत के अनुमान का हेतु अर्थात् लिङ्ग उपलब्ध नहीं है। अतः परिशेषानुमान से इसे स्मृतिरूप ही मानना चाहिये। रजतत्व की प्रतीति को धारावाहिकज्ञान के समान भी नहीं माना जा सकता क्योंकि धारावाहिक ज्ञान में इन्द्रियों को प्रत्येक ज्ञान का अनुभव होता है जिससे ज्ञान की एक श्रृंखला का निर्माण होता है। यहाँ तक कि रजत का इन्द्रियों से सम्पर्क है ही नहीं।[2]

इसकी व्याख्या करते हुए न्यायसिद्धिकार कहते हैं कि पूर्वकाल में दृष्ट रजत के दर्शन से उद्भूत संस्कारों से जन्य होने के कारण रजत की प्रतीति स्मरणात्मिका ही होती है। पुनः धारावाहिक ज्ञानों में तो स्मृतिप्रमोष की कल्पना इसलिये नहीं की जा सकती क्योंकि धारावाहिकज्ञान के स्थल पर पूर्वज्ञान के समान ही उत्तरज्ञान अनुभूतिपूर्वक होते हैं अर्थात् इन्द्रियानुभवजन्य होते हैं। यहाँ रजत की प्रतीति में ऐसा नहीं होता। धारावाहिकज्ञान स्मरण से पृथक् होता है।[3]

---

1. अनुभूतेऽपि विषये तत्परामर्शवर्जितम्।
   न बोधं स्मृतिमिच्छन्ति धारावाहिकबोधवत्।।
   अपरोक्षपुरोवर्तिसामानाधिकरण्यतः।
   नेयं स्मृतिः किन्तु शुक्तौ भ्रान्तोऽयं रजतग्रहः।। —प्रकरणपञ्चिका, 3/17 18.
2. धारावाहिकवन्नेयं स्मृतिरित्युदितञ्च यत्।
   उच्यतेऽन्यगतितः स्मृतिरत्राऽवगम्यते।।
   नह्यसन्निहितं तावत् प्रत्यक्षं रजतं भवेत्।
   लिङ्गाद्यभावाच्चान्यस्य प्रमाणस्य न गोचरः।।
   परिशेषात् स्मृतिरिति निश्चयो जायते ततः।
   तस्याः कारणसद्भावात्, धारावाहिकधीषु तु।।
   प्रत्युत्पन्नेन्द्रियग्रामसामग्रीग्रहकारणम्।
   ग्रहणस्मरणे चेमे विवेकानवभासिनी।। —वही, 3/30 33.
3. "ननु प्रत्यक्षादिप्रमाणज्ञानत्वासंभवे सति नावश्यं स्मृतित्वमेवाऽङ्गीकार्यम्, भ्रमत्वेनाप्युपपत्तेरित्यत्राह-- तस्याः-- कारणसद्भावादिति। स्मृतिकारणभूतसदृशदर्शनोद्भूतसंस्कारजन्यत्वसंभवात्स्मरणमेव। एतदुक्तं भवति ज्ञानविशेष एव स्मृतिः स्वकरणैः दोषसहायैर्जन्यममानो ज्ञानमात्रप्रतिबद्धव्यवहारानुकूलस्वभावो जन्यते, न तु विशेषप्रतिबद्धव्यवहारानु-कूलस्वभाव इति तत्तानवभासाद्भवति स्मृतिप्रमोषतेति।
   ननु तर्हि धारावाहिकज्ञानेष्वपि स्मृतिप्रमोषत्वमेवेत्यत्राह — धारावाहिकधीष्विति। धारावाहिकादौ पूर्वज्ञानबदुत्तरज्ञानेप्यनुभवकारणसद्भावात्स्मृतिप्रमोषता न कल्प्येति।"
   प्रकरणपञ्चिका पर न्यायसिद्धि टीका, पृ. 50 51.

अन्यथाख्यातिवादियों का दूसरा आक्षेप यह है कि अख्यातिवाद के माध्यम से पुरुष प्रवृत्ति की सम्यक् व्याख्या नहीं हो पायेगी। जैसा कि प्राभाकारों का मत है कि शुक्ति में 'इदं रजतम्' की प्रतीति ग्रहण व स्मरणरूप दो भिन्न-भिन्न ज्ञानों में विवेक न कर पाने के कारण होती है, लेकिन इससे व्यक्ति रजत के आनयन आदि व्यापार में प्रवृत्त नहीं हो सकता। प्रवृत्ति की व्याख्या तो तभी हो सकती है जब व्यक्ति का शुक्तिका को रजत के समान ही समझे ओर ऐसा 'इदम्' व 'रजतम्' के सामानाधिकरण्य की प्रतीति से ही संभव है। अख्यातिवादी ऐसे सामानाधिकरण्य की प्रतीति नहीं मानते अतः उनके मत से इस स्थ में प्रवृत्ति की व्याख्या संभव नहीं है।[1]

इसका उत्तर देते हुए शालिकनाथ मिश्र कहते हैं कि शुक्तिका में जब 'इदं रजतम्' का ज्ञान होता है तो हमें न केवल दो ज्ञानों व उनमें प्रकाशित अर्थों में पारस्परिक भेद का विवेक नहीं होता बल्कि वास्तविक रजत के ज्ञान से भी इन ज्ञानों का भेद अभिज्ञात नहीं हो पाता है। ऐसा इसलिये होता है कि इन दो ज्ञानों में से एक प्रत्यक्षात्मक होता है और वास्तविक रजतज्ञान का विषय रजत भी इन दो प्रतीतियों में से एक का विषय होता है। इन दोनों ज्ञानों की त्वरित प्रतीति में बोद्धा को भेद प्रतीति नहीं हो पाती। वस्तुतः यहाँ प्रवृत्ति सामानाधिकरण्य के कारण नहीं अपितु समानरूपता के कारण होती है :

**सम्यग्रजतबोधात्तु भिन्ने यद्यपि तत्त्वतः।**
**तथापि भिन्ने नाभातो भेदाग्रहसमत्वतः॥**

**सम्यग्रजतबोधश्च समक्षैकार्थगोचरः।**
**ततो भिन्ने अबुध्वा तु स्मरणग्रहणे इमे॥**

**समानेनैव रूपेण केवलं मन्यते जनः।**
**अपरोक्षार्थबोधेन समानार्थग्रहणेन च॥**[2]

अख्यातिवाद पर तृतीय आक्षेप लगाते हुए अन्यथाख्यातिवादी कहते हैं कि यदि शुक्तिका में 'इदं रजतम्' का ज्ञान यथार्थ ही है तो जब हम उस शुक्तिका का अनुभव करते हैं तब जो हमें 'नेदं रजतम्' का बोध होता है, वहाँ बाध किसका होगा? यथार्थ ज्ञान का तो बाधक ज्ञान उत्पन्न नहीं होता है, यहाँ बाधानुभूति के कारण यह यथार्थज्ञान नहीं माना जा सकता है।[3]

---

1. रजत्वं न शुक्तेश्च रजतस्य न शुक्तिता।
   तयोरन्योन्यभिन्नत्वं प्रत्यक्षेणाबधारितम्॥
   अथेयं रजतत्वेन न शुक्तिमवलम्बते।
   सामानाधिकरण्येन प्रतपत्तिर्विरुध्यते॥
   रूप्यार्थिनः प्रवृत्तिश्च शुक्तौ स्यान्निर्निबन्धना।
   अग्रहोऽपि न भेदस्य प्रवृत्तौ कारणं यतः॥ -प्रकरणपञ्चिका, 3/9 11.
2. वही, 34-36.
3. यथार्थदर्शनत्वे च बाधकोऽपि न युज्यते।
   अज्ञातभेदग्रहणैः न बाधकमतिर्भवेत्॥ -वही, 3/7.

प्रकरणपञ्चिकाकार इसका समाधान प्रस्तुत करते हुए कहते हैं कि जब अनुभव के पश्चात् 'इदम्' के वाच्यार्थ शुक्ति का और उससे भिन्न रजत की तत्ता का विवेक हो जाता है तो ज्ञाता शुक्ति का सम्यक् ज्ञान प्राप्त कर लेता है। इससे शुक्तिका में 'इदं रजतम्' इस व्यवहार की निवृत्ति हो जाती है। इस प्रकार यहाँ रजतव्यवहार का बाध होता है :–

**रजतव्यवहारांशे विसंवादयतो नरान्।**
**बाधकप्रत्ययस्यापि बाधकत्वमतो मतम्॥**
**प्रसज्यमानरजतव्यवहारनिवारणात्॥**[1]

इसकी व्याख्या करते हुए न्यायसिद्धिकार ने कहा है कि *"इयं शुक्तिकेति स्वरूपज्ञानस्य स्वविषयविरुद्धरजतोचितव्यवहारनिवारणरूपत्वाद्बाधकताप्युपपन्ना"*।[2] अत: 'नेदं रजतम्' की अनुभूति होने पर न तो विषय का बाध होता है और न ही ज्ञान का, अपितु विवेकाग्रह द्वारा प्रवर्तित व्यवहार का बाध होता है।

इस प्रकार अख्यातिवाद के आधार पर व्यवहार, प्रवृत्ति व बाध की पूर्वोत्तरपक्षपूर्वक व्याख्या करने के पश्चात् प्रकरणपञ्चिकाकार स्वाप्नप्रतीति, संशय आदि अन्य सभी ज्ञानों की यथार्थता बताते हैं। शालिकनाथ कहते हैं कि स्वप्न में हमें उन्हीं अर्थों की प्रतीति होती है जिनका हमने कभी पूर्व में अनुभ्व किया हो। स्वप्न में इस पूर्वानुभूति का बोध नहीं हो पाता अत: ऐसा लगता है कि स्वाप्न प्रत्यय अननुभूत है, जबकि हम उनका स्मरणमात्र करते हैं। ये स्मरण अदृष्ट द्वारा उद्भूत संस्कारों के कारण होते हैं। अनुभूतार्थों के ही पुनर्स्मारणपूर्वक होने के कारण स्वाप्नप्रत्यय भी यथार्थ हैं :–

**एवं स्वप्नेऽपि वस्तूनि स्मर्यमाणानि सन्त्यपि।**
**अनुभूतांशमोषेण भासन्ते गृह्यमाणवत्॥**

**ग्रहणस्य विशेषो हि गृहीतग्रहणं स्मृतिः।**
**सा ग्रहीतांशमोषेण गृहीतिरिव तिष्ठति॥**

**संस्कारोद्बोधहेतुश्च तत्राऽदृष्टं प्रकल्प्यते।**
**विपरीतख्यातिपक्षेऽप्येषा तुल्या हि कल्पना॥**[3]

इसी प्रकार संशय को भी यथार्थ ज्ञान बताते हुए शालिकनाथ मिश्र कहते हैं कि संशय में दो स्मृतियाँ सन्निहित होती हैं, ये दो अलग-अलग वस्तुओं की स्मृतियाँ होती हैं। उन दोनों वस्तुओं के साधारण धर्मों के किसी एक वस्तु में सन्निहित होने पर हमें उस वस्तु के विषय में संशय होता है।[20]

---

1. प्रकरणपञ्चिका पर न्यायसिद्धि टीका, पृ. 53.
2. प्रकरणपञ्चिका, 44-46.
3. "यौ हि धर्मौ संशय्येते तयोरेकमिदं ज्ञानं नोदीयते, किन्तु द्वे एते विज्ञाने विशेषणस्मरणे। तयोश्च विशेषणयोरेकस्यापि तस्मिन् धर्मिणि निश्चयो नास्तीत्येकान्ततो व्यवहारं प्रतिपत्ता प्रवर्तयितुमशक्नुवन् संशेत इव भवतीति, भवति संशयव्यवहार:"। वही, पृ. 121.

यहाँ दो स्मृतिरूप ज्ञानों में भेद न समझने के कारण ही संशयव्यवहार होता है। उदाहरणार्थ किसी लम्बे वस्तु को देखकर प्रतिपत्ता को स्थाणु का और पुरुष का भिन्न–भिन्न स्मरण होता है और तत्पश्चात् उन स्मरणों में भेदाग्रह के कारण उसको संशय होता है कि "यह स्थाणु है अथवा पुरुष"।

यहाँ पूर्वपक्षी आपेक्ष करते हैं कि यदि दो स्मृतियाँ हैं तो फिर "*सः स्थाणुः स पुरुषः*" इस प्रकार का व्यवहार होना चाहिये न कि "*स्थाणुर्वा पुरुषो वा*" इस प्रकार का। इसका समाधान करते हुए सिद्धान्ती कहते हैं कि यहाँ दो स्मृतियाँ ही हैं परन्तु स्मृतिप्रमोष के कारण ऐसा व्यवहार होता है।[1] शालिकनाथ मिश्र कहते हैं कि स्थाणु व पुरुष दोनों चूँकि इन दोनों के स्मरण में अर्थभूत अतः ज्ञान का भी यथार्थ्य सिद्ध होता है :

**स्थाणुर्वा पुरुषो वेति सन्देहेऽपि यदा द्वयम्।**
**स्मर्यतेऽन्योन्यनिर्मुक्तं तदाऽर्थविरहः कुतः॥**[2]

सभी ज्ञान व्यवहारप्रवर्तक होने के कारण यथार्थ हैं, परन्तु व्यवहारविसम्वाद होने पर यथार्थज्ञान को भी भ्रान्त कह दिया जाता है। जहाँ व्यवहारविसम्वाद नहीं होता उस ज्ञान को भ्रान्त नहीं कहा जाता, अर्थात् रजतार्थी को यदि रजत की प्राप्ति हो जाये तो वह अभ्रान्त ज्ञान कहलाता है लेकिन यदि शुक्तिका की प्राप्ति हो तो यह व्यवहारविसम्वाद होने से भ्रान्तप्रत्यय कहलाता है; तथापि ज्ञान की यथार्थता पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता क्योंकि वह सविषय तो होता ही है, अर्थात् अर्थ का प्रकाशक तो होता ही है। शालिकनाथ कहते हैं कि 'पीतः शङ्खः' इस प्रत्यय को भी अप्रमाण नहीं कहा जा सकता। यहाँ पीतिमा और शङ्खस्वरूप दोनों का अलग–अलग अनुभव होता है, विवेकाग्रहवशात् हम उसे एकप्रतीति मान लेते हैं। इसी प्रकार 'उष्णं जलम्' में भी अग्नि के औष्ण्य व जल की सहानुभूति होने लगती है, इसे अप्रमाण नहीं कहा जा सकता क्योंकि उष्ण जल का व्यवहार तो लोकसिद्ध है। उष्णोदक के ज्ञान को तो पीतशङ्ख के समान भ्रान्त भी नहीं माना जा सकता, क्योंकि वातादि रोगों के उपचार हेतु हम उष्ण जल का प्रयोग करते हैं अतः इसे भ्रान्त मानने से लोकविरोध प्रसक्त होगा।[3] अतः सभी ज्ञान यथार्थ ही होते हैं।

---

1. ननु स्मृतिद्वयपक्षे सः स्थाणुः स पुरुषः इति स्यात् न तु स्थाणुर्वा पुरुषो वेति। मैवं स्मृतिप्रमोषात्"।
   –प्रकरणपञ्चिका पर न्यायसिद्धि टीका, पृ. 121.
2. प्रकरणपञ्चिका, 3/65.
3. "यद्यनुभूतिमात्रं प्रमाणं, यतो रजतमिदमिति यद् भ्रान्तविज्ञानं, तदपि प्रमाणं स्यात्। अत्रोच्यते। रजतमिदमिति नेदमेकं विज्ञानम्, किन्तु द्वे एते विज्ञाने ग्रहणस्मरणरूपे। तत्र रजतमिति स्रमणं तस्यानुभवरूपत्वाभावान्न प्रामाण्यप्रसङ्गः। इदमिति विज्ञानमनुभवरूपं प्रमाणमिष्यत एव। भ्रान्तिभूतमित्यास्थिषतः, तेऽपि बाधकप्रत्ययाधीनं मिथ्यात्वमभ्युपगच्छन्तो नेदसंशस्य मिथ्याभावं वदितुमीशते, तत्र बाधकप्रत्ययाभावात्। बाधकप्रत्ययदशायामपीदमंशस्यानुवृत्तेः। एकमपि विज्ञानमर्थावच्छेदसमाथिभेदं प्रमाणमप्रमाणं च युक्तमेव। पीतशङ्खादिज्ञानं तर्हि प्रमाणं प्रसक्तम्। तत्र हि पीतिमा शङ्खस्वरूपञ्च द्वयमनुभूयत एव। नयनगतपितद्रव्यवर्ती हि पीतिमाप्यनुभूयत एवेति नयवीथ्यां निपुणतरमुपपादितम्। शङ्खस्वरूपे चानुभूतिरविसंवादैव। नायं दोषः। को नाम पीतशङ्खज्ञानमप्रमाणमाह, प्रमाणमेव हि तद्, यथार्थविषयत्वात्। विज्ञानद्वययन्त्वेतदेकविज्ञानसाधारणरूपम्, तत्रैकविज्ञानसाधारणरूपावमर्शादेकविज्ञानसदृशव्यवहारप्रकवर्तकतया व्यवहारदशायां विसम्वादाभावात् प्रमाणमपि सद्भ्रान्तमित्युच्यते। यत्र तु व्यवहारविसम्वादो नास्ति, तत्र भ्रान्तिरपि न

